तपस्विनां पालयिता सार्थपालस्तु सोऽभवत् ।
दस्यु-व्यालाग्नि-शस्त्रादि-भयेष्वब्धौ निमज्जताम् ॥२५॥

अन्यासु चैव मग्नानामापत्सु परवीरहा ।
स एव संस्मृतः सद्यः समुद्धर्त्ताभवन्नृणाम् ॥२६॥

अनष्टद्रव्यता चासीत् तस्मिन् शासति पार्थिवे ।
तेनेष्टं बहुभिर्यज्ञैः समाप्तवरदक्षिणैः ॥२७॥

तेनैव च तपस्तप्तं संग्रामेष्वभिचेष्टितम् ।
तस्यर्द्धिमतिमानञ्च दृष्ट्वा प्राहाङ्गिरा मुनिः ॥२८॥

न नूनं कार्त्तवीर्य्यस्य गतिं यास्यन्ति पार्थिवाः ।
यज्ञैर्दानैस्तपोभिर्वा संग्रामे चातिचेष्टितैः ॥२९॥

दत्तात्रेयाद्दिने यस्मिन् स प्रार्पाद्धि नरेश्वरः ।
तस्मिंस्तस्मिन् दिने यागं दत्तात्रेयस्य सोऽकरोत् ॥३०॥

तत्रैव च प्रजाः सर्वास्तस्मिन्नहनि भूपतेः ।
तस्यर्द्धिं परमां दृष्ट्वा यागं चक्रुः समाधिना ॥३१॥

---

अग्निदहन तथा शस्त्रवधप्रभृति भय-जनक परिस्थितियों में भयभीत तथा अन्य आपदाओं की बाढ़ में और समुद्र में डूबते लोगों की रक्षा करनेवाला था। वही शत्रुवीरों का संहारक और ऐसे सभी लोगों का उद्धारक था, जो उसका स्मरण करते थे। उसके राजा रहते राष्ट्र में किसी की धन-सम्पत्ति कभी नष्ट नहीं हुई। उसने अनेकानेक यज्ञ किये और उनमें ऋत्विग्वर्ग तथा अन्य अभ्यागत लोगों को दक्षिणा-रूप में प्रचुर धन-सम्पत्ति प्रदान की। उसने घोर तपश्चर्या की और संग्रामों में अप्रतिमपराक्रम का भी प्रदर्शन किया। उसकी ऋद्धि-सिद्धि और सर्वत्र मान-सम्मान को देखकर अङ्गिरा ऋषि ने कहा था कि यज्ञ-दान-तप तथा पराक्रम में कोई भी राजा न तो कार्तवीर्य अर्जुन के समान है और न होगा। कार्तवीर्य अर्जुन ने जिन-जिन दिनों में महामुनि दत्तात्रेय से ऋद्धि-सिद्धि पायी थी, उन-उन दिनों में, उसने, दत्तात्रेय की आराधना के निमित्त यज्ञ-याग के अनुष्ठान किये। उसके प्रजाजन ने भी, उसकी अलौकिक सिद्धि-समृद्धि को देखकर, बड़े मनोयोग से, उन्हीं दिनों में यज्ञ-याग का सम्पादन किया॥ २०-३१॥

इत्येतत् तस्य माहात्म्यं दत्तात्रेयस्य धीमतः।
विष्णोश्चराचरगुरोरनन्तस्य महात्मनः ॥३२॥

प्रादुर्भावाः पुराणेषु कथ्यन्ते शार्ङ्गधन्विनः।
अनन्तस्याप्रमेयस्य शङ्ख-चक्र-गदाभृतः ॥३३॥

एतस्य परमं रूपं यश्चिन्तयति मानवः।
स सुखी स च संसारात् समुत्तीर्णोऽचिराद्भवेत् ॥३४॥

सदैव वैष्णवानाञ्च भक्त्याहं सुलभोऽस्मि भोः।
इत्येवं यस्य वै वाचस्तं कथं नाश्रयेज्जनः ॥३५॥

अधर्मस्य विनाशाय धर्माचारार्थमेव च।
अनादिनिधनो देवः करोति स्थिति-पालनम् ॥३६॥

तथैव जन्म चाख्यातमलर्कं कथयामि ते।
तथा च योगः कथितो दत्तात्रेयेण तस्य वै।
पितृभक्तस्य राजर्षेरलर्कस्य महात्मनः ॥३७॥

॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे दत्तात्रेयीये ऊनविंशोऽध्यायः ॥

---

यह सब माहात्म्य महर्षि दत्तात्रेय का है, जो वस्तुतः भगवान् विष्णु हैं—चराचर विश्व के ज्ञानदाता, अनन्त और अचिन्त्य महिमामण्डित। पुराणों में शङ्ख-चक्र-गदाधारी, शार्ङ्गधर, अनादि-अनन्त तथा अचिन्त्य भगवान् विष्णु के अवतारों के वर्णन हैं (और इन्हीं अवतारों में महर्षि दत्तात्रेय भी विष्णु के ही अवतार हैं)। इन भगवान् विष्णु के अथवा भगवान् विष्णु के ही अंशावतार महामुनि दत्तात्रेय के वास्तविक रूप का जो भी मनुष्य चिन्तन करता है, वह सुखी रहता है और अविलम्ब जन्म-जरा-मरणरूप संसार-सागर के पार पहुँच जाता है। मनुष्य उन भगवान् विष्णु की शरण में क्यों न जाय, जिनका वचन है कि वे विष्णु-भक्तों की भी भक्ति से सुलभ हैं। अनादि-अनन्त वही भगवान् विष्णु अधर्म के विनाश और धर्माचरण के संरक्षण के निमित्त अवतीर्ण होकर जगत् की स्थिति को व्यवस्थित रखते हैं। अब मैं उन राजर्षि अलर्क का वृत्तान्त वर्णन करूँगा, जो पितृभक्त थे, महात्मा थे और जिन्हें महामुनि दत्तात्रेय ने ही योग का उपदेश दिया था॥ ३२-३७॥

✱

## पर्यालोचन

(क) विष्णु के अंशावतार जो महर्षि दत्तात्रेय कुमार्गगामी हैहयराज कृतवीर्य को अपनी क्रोधाग्नि में भस्मीभूत करने पर उद्यत थे, उन्होंने ही उसके पुत्र अर्जुन को चक्रवर्ती सम्राट् बनने का वर दिया था। हरिवंशपुराण (सर्ग २३-१३६-१५०) में ययातिवंश के अनुवंश यदुवंश के राजाओं के नाम-संकीर्तन के प्रसङ्ग में कृतवीर्य का भी नाम आता है। हेयय नामक यदुवंशी राजा के पुत्र के रूप में धर्मनेत्र का उल्लेख है और धर्मनेत्र के पुत्र के रूप में कान्त नामक राजा का नाम परिगणित है। हैहयराज कृतवीर्य कान्त के ही चार पुत्रों में सबसे बड़े पुत्र थे। इन्हीं कृतवीर्य के पुत्र अर्जुन थे, जिन्होंने महर्षि दत्तात्रेय की आराधना से चक्रवर्ती सम्राट् का पद पाया था। हरिवंश-पुराण के उपर्युक्त सर्ग के श्लोक यहाँ उद्धरण-योग्य हैं; क्योंकि इनमें कार्तवीर्य अर्जुन का जो वर्णन है, उससे मिलता-जुलता वर्णन मार्कण्डेयपुराण के उन्नीसवें अध्याय का विषय है—

"हैहयस्याभवत् पुत्रो धर्मनेत्र इति श्रुतः।
धर्मनेत्रस्य कान्तस्तु कान्तपुत्रास्ततोऽभवन्॥

कृतवीर्यः कृतौजाश्च कृतधन्वा तथैव च।
कृताग्निश्च चतुर्थोऽभूत् कतवीर्यात्तथाऽर्जुनः॥

यः स बाहुसहस्रेण सप्तद्वीपेश्वरोऽभवत्।
जिगाय पृथिवीमेको रथेनादित्यवर्चसा॥

स हि वर्षशतं तप्त्वा तपः परमदुश्चरम्।
दत्तमाराधयामास कार्तवीर्योऽत्रिसम्भवम्॥

तस्मै दत्तो वरान् प्रादाच्चतुरो भूरितेजसः।
पूर्वं बाहुसहस्रं तु प्रार्थितं परमं वरम्॥

अधर्मे धीयमानस्य सद्भिः स्यान्मे निबर्हणम्।
उग्रेण पृथिवीं जित्वा धर्मेणैवानुरञ्जनम्॥

संग्रामान् सुबहूञ्जित्वा हत्वा चारीन् सहस्रशः।
संग्रामे वर्तमानस्य वधं चाऽध्यधिकाद्रणे॥

तस्य बाहु सहस्रं तु युध्यतः किल भारत।
योगाद् योगेश्वरस्याग्रे प्रादुर्भवति मायया॥

तेनेयं पृथिवी कृत्स्ना सप्तद्वीपा सपत्तना।
ससमुद्रा सनगरा उग्रेण विधिना जिता॥

तेन सप्तसु द्वीपेषु सप्त यज्ञशतानि वै।
कृतानि विधिवद् राज्ञा श्रूयन्ते जनमेजय॥

सर्वे यज्ञा महाबाहो तस्यासन् भूरिदक्षिणाः।
सर्वे काञ्चनयूपांश्च सर्वे काञ्चनवेदयः॥

सर्वे देवैर्महाराज विमानस्थैरलङ्कृताः ।
गन्धर्वैरप्सरोभिश्च नित्यमेवोपशोभिताः ।।

यस्य यज्ञे जगौ गाथां गन्धर्वो नारदस्तथा ।
वरीदासात्यजो विद्वान् महिम्ना तस्य विस्मितः ।।

न नूनं कार्तवीर्यस्य गतिं यास्यन्ति पार्थिवाः ।
यज्ञैर्दानैस्तपोभिर्वा विक्रमेण श्रुतेन वा ।।

स हि सप्तसु द्वीपेषु खड्गी चक्री शरासनी ।
रथी द्वीपाननुचरन् योगी संदृश्यते नृभिः ।।"

उपर्युद्धृत श्लोकों में कार्तवीर्य अर्जुन के चार वरों का परिगणन है, जिन्हें दत्तात्रेय ने उसे दिये थे । मार्कण्डेयपुराण के इस अध्याय में दत्तात्रेय के द्वारा प्रदत्त वरों की संख्या नहीं गिनायी गयी है; किन्तु इन्हीं वरों का प्रकारान्तर से वर्णन किया गया है ।

यहाँ एक प्रश्न स्वभावतः उठता है जो कि हरिवंशपुराण और मार्कण्डेयपुराण के काल-पौर्वापर्य से संबद्ध है । ध्वन्यालोक के रचयिता आनन्दवर्धनाचार्य (१०वीं शताब्दी) ने हरिवंश को महाभारत का ही पूरकग्रन्थ माना है और महाभारत के शान्तिपर्व तथा हरिवंश की एकवाक्यता मानकर, महाभारत में तत्त्वज्ञानरूप निर्वेद के स्थायीभाव की अभिव्यञ्जना में शान्तरस की रसना का सिद्धान्त स्थापित किया है । मार्कण्डेयपुराण के प्रथमाध्याय में ही महाभारत के माहात्म्य का संकीर्तन है और महाभारत में वर्णित द्रौपदी-पुत्रों की अकालमृत्यु का भी उल्लेख है, जिससे यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि मार्कण्डेयपुराण हरिवंशपुराण के बाद की रचना है । मार्कण्डेयपुराण का निम्नलिखित श्लोक (अध्याय १९.२९) देखिये—

"न नूनं कार्तवीर्यस्य गतिं यास्यन्ति पार्थिवाः ।
यज्ञैर्दानैस्तपोभिर्वा संग्रामे चातिचेष्टितैः ।।"

और हरिवंशपुराण का निम्नोद्‌घृत श्लोक (सर्ग २३.१४९) भी देखिए—

"न नूनं कार्तवीर्यस्य गतिं यास्यन्ति पार्थिवाः ।
यज्ञैर्दानैस्तपोभिर्वा विक्रमेण श्रुतेन वा ।।"

उपर्युक्त श्लोकों पर ध्यानपूर्वक दृष्टिपात करने से स्वभावतः यह अनुमान हो जाता है कि मार्कण्डेयपुराण के रचयिता के स्मृतिकोश में हरिवंशपुराण का श्लोक अविकलरूप से सुरक्षित था और कार्तवीर्य अर्जुन और दत्तात्रेय की कथा के प्रसङ्ग में उसने उसी श्लोक की उसके अन्तिम चरण 'विक्रमेण श्रुतेन वा'—के बदले, 'संग्रामे चातिचेष्टितैः' की पदरचना करके अपना लिया । यहाँ मार्कण्डेयपुराणकार के श्लोक में अविकलरूप से हरिवंश के शब्द और अर्थ के हरण में कोई दोष नहीं लगता; क्योंकि हरिवंश में गन्धर्व और नारदमुनि के द्वारा कार्तवीर्य अर्जुन के यशोगान के प्रसङ्ग में

यह श्लोक रचा गया है, जब कि मार्कण्डेयपुराण में अङ्गिरा मुनि के द्वारा कार्तवीर्य अर्जुन की शुभाशंसा के प्रसङ्ग में यह श्लोक आता है।

(ख) हरिवंशपुराण के अनुसार दत्तात्रेय द्वारा प्रदत्त चार वर ही मार्कण्डेय-पुराण में भी प्रतिपादित हैं। हरिवंशपुराण के ऊपर उद्धृत श्लोकों में चार वर ये हैं—

(१) बाहुसहस्र की प्राप्ति का वर।

(२) अधर्माचरण में प्रवृत्ति की सम्भावना में सन्मार्ग-दर्शक की प्राप्ति का वर।

(३) संग्राम में अप्रतिम विजेता बनने के साथ-साथ राजधर्मानुसार प्रजा-पालन में सामर्थ्य-प्राप्ति का वर।

(४) युद्धभूमि में अधिक बलशाली योद्धा के हाथों संभाव्य वध का वर।

मार्कण्डेयपुराण में इन वरों के क्रम में परिवर्तन मात्र है, उनकी संख्या में वृद्धि नहीं। जैसे ऋद्धि-सिद्धि की प्राप्ति का वर जो प्रजापालन में उपयुक्त हो, युद्धों में, चाहे वे आकाश-पाताल-पृथिवी-पर्वत-समुद्र-कहीं भी लड़े जाँय, सहस्रबाहु बन जाने के नाते अप्रतिस्पर्धी होने का वर, उन्मार्ग-गमन की प्रवृत्ति में सन्मार्गदर्शक के द्वारा अंकुश लगाने का वर और युद्ध में मृत्यु की सम्भावना में विशिष्ट बलशाली व्यक्ति के द्वारा ही मारे जाने का वर।

स्थूल दृष्टि से देखने पर ऐसा भ्रम अवश्य होता है कि मार्कण्डेयपुराण में चार वरों की याचना के स्थान पर आठ या नव वरों की याचना का वर्णन है। जैसे कि 'राजधर्मानुसार प्रजापालन के लिए ऋद्धि-सिद्धि की प्राप्ति' तथा 'प्रभूत धनादिसमर्पण से सम्मानित अतिथियों के द्वारा याचकगण को अक्षय धन वितरण'; किन्तु हरिवंश-पुराण के 'सर्वे यज्ञाः महाबाहोस्तस्यासन् भूरिदक्षिणा·······काञ्चन वेदयन्' आदि श्लोक में उपर्युक्त विषय की अभिव्यक्ति स्पष्ट है। इसी प्रकार विजययात्रा के प्रसङ्ग में "आकाश-पाताल-पृथिवी-पर्वत तथा समुद्र में भी अप्रतिहतगति के सामर्थ्य की प्राप्ति की बात 'तेनेयं पृथिवी कृत्स्ना सप्तद्वीपा सपत्तना ससमुद्रा सनगरा उग्रेण विधिना जिता' आदि हरिवंशपुराण के श्लोक में प्रकारान्तर से प्रतिपादित है। 'दूसरे के मन की बात जानने में ज्ञानशक्ति की प्राप्ति की बात हरिवंशपुराण के 'योगाद् योगेश्वरस्याग्रे' आदि श्लोक-वाक्य में सूक्ष्मरूप से कही गयी है; क्योंकि कार्तवीर्य अर्जुन को योगेश्वर दत्तात्रेय से योगबल की प्राप्ति के वर्णन में 'अन्य मनुष्य के हृदय में अन्तर्निहित भाव के ज्ञान की बात' दूसरे प्रकार से वर्णित है। मार्कण्डेयपुराण में यह प्रतिपादन कि 'मेरे नाम के अनुस्मरण मात्र से मेरे राष्ट्र के प्रजाजन में धनक्षय न हो सके' हरिवंशपुराण (सर्ग २३.१५४) के निम्नलिखित श्लोकों में दूसरे ढंग से कही गयी है—

'अनष्टद्रव्यता यस्य बभूवामित्रकर्शन।
प्रभावेण नरेन्द्रस्य प्रजाधर्मेण रक्षतः॥'

अर्थात् कार्तवीर्य अर्जुन के प्रभाव से, जो राजधर्मानुसार प्रजा-रक्षण में तत्पर था, राष्ट्र में अनष्टद्रव्यता की स्थिति का राज्य था। मार्कण्डेयपुराण में अन्तिम वर के रूप में 'महामुनि दत्तात्रेय में नैष्ठिक भक्ति-भावना की' जो बात कही गयी है, वह वस्तुतः महामुनि दत्तात्रेय की निरन्तर दयादृष्टि और सर्वदा उनके आशीर्वाद की कामना की बात है, न कि नवें वर की बात। हरिवंश का निम्नलिखित श्लोक (सर्ग—२३.१६३) देखिये—

'न तस्य वित्तनाशः स्यान्नष्टं प्रतिलभेच्च सः।
कार्तवीर्यस्य यो जन्म कथयेदिह नित्यशः॥'

अर्थात् कार्तवीर्य अर्जुन के जन्मादि वृत्तान्त-श्रवण की महिमा से द्रव्यक्षय का अभाव तथा नष्टद्रव्य का लाभ दोनों होंगे।

मार्कण्डेयपुराण में 'अनष्टद्रव्यता राष्ट्रे ममानुस्मरणेन च' (मेरे नाम के अनुस्मरण मात्र से राष्ट्र में द्रव्यनाश के अभाव की बात हरिवंशपुराण के उपर्युद्धृत श्लोक में प्रकारान्तर से प्रतिपादित हो गयी है।

इस विवेचन से यह निष्कर्ष स्वभावतः निकल जाता है कि मार्कण्डेयपुराण के रचयिता ने हरिवंशपुराण का हैहयवंश का वर्णन अवश्य देखा होगा, जिसका उसने प्रकारान्तर से प्रतिपादन किया है।

(ग) कार्तवीर्य अर्जुन की यशोगाथा विष्णुपुराण (चतुर्थ अंश, अध्याय-११) में भी गायी गयी है, जैसा कि निम्न उद्धरण से प्रमाणित होता है—

'कृतवीर्यादर्जुनः सप्तद्वीपाधिपतिर्बाहुसहस्रो जने। योऽसौ भगवदंशमत्रिकुलप्रसूतं दत्तात्रेयाख्यमाराध्य बाहुसहस्रमधर्मसेवानिवारणं स्वधर्मसेवित्वं रणे पृथिवीजयं धर्मतश्चानुपालनमरातिभ्योऽपराजयमखिलजगत्प्रख्यातपुरुषाच्च मृत्युभीत्येतानभिलषितवान् लेभे च। तेनेयमशेषद्वीपवती पृथिवी सम्यक् परिपालिता। दश यज्ञसहस्राण्यसावजयत्। तस्य च श्लोकोऽद्यापि गीयते—

न नूनं कार्तवीर्यस्य गतिं यास्यन्ति पार्थिवाः।
यज्ञैर्दानैस्तपोभिर्वा प्रश्रयेण श्रुतेन च॥

अनष्टद्रव्यता च तस्य राज्येऽभवत्। एवं च पञ्चाशीतिवर्षसहस्राण्यव्याहतारोग्यश्रीबलपराक्रमो राज्यमकरोत्।'

अर्थात् कृतवीर्य का पुत्र अर्जुन हुआ, जो सातद्वीपोंवाली पृथिवी का अधिपति था और सहस्रार्जुन के नाम से विख्यात था। उसने अत्रिमुनि के पुत्र, भगवान् विष्णु के अंशावतार महामुनि दत्तात्रेय की आराधना की और उनसे बाहुसहस्र की प्राप्ति, अधर्माचरण की अवस्था में अपने ऊपर अंकुश, राजधर्म का पालन, संग्राम में पृथिवी-

विजय, धर्मानुसार प्रजा-रक्षण, शत्रुगण से अपराजय तथा विश्वविख्यात व्यक्ति विशेष से मृत्यु—इन वरों को मांगा तथा पाया। वह समस्त द्वीप-द्वीपान्तरोंवाली पृथिवी का परिपालक हुआ। उसने दस हजार यज्ञों के अनुष्ठान किये। उसकी कीर्तिगाथा आज भी इस प्रकार गायी जाती है—

संसार में कोई भी राजा यज्ञ-याग के अनुष्ठान में, अक्षय दान में, घोर तपश्चरण में तथा विद्या-विनय में सहस्रार्जुन के बराबर न हुआ होगा।'

उसके राज्य में सर्वत्र अनष्टद्रव्यता की स्थिति विराजमान थी। इस प्रकार आरोग्य-धनसम्पदा-बल-वीर्य और पराक्रम में निर्द्वन्द्व-निर्विघ्न रहते हुए उसने पचासी हजार वर्ष तक राज्य किया।

विष्णुपुराण में सहस्रार्जुन के उपर्युक्त वर्णन से मार्कण्डेयपुराण का वर्णन बहुत कुछ मेल खाता है। मार्कण्डेयपुराणकार ने विष्णुपुराण के अनुसरण में महामुनि दत्तात्रेय के विष्णु के अंशावताररूप में अवतीर्ण होने और उनके अनुग्रह से कार्तवीर्य अर्जुन अथवा सहस्रार्जुन के राष्ट्र में 'अनष्टद्रव्यता' (किसी की वस्तु के नष्ट न होने) का वर्णन किया है। पुराणों में १८ महापुराणों के उल्लेख-क्रम में विष्णुपुराण का स्थान तीसरा और मार्कण्डेयपुराण का स्थान सातवाँ रखा गया है। इससे यह प्रतीत होता है कि मार्कण्डेयपुराण के इस अध्याय में भगवान् विष्णु के अंशावतार योगेश्वर दत्तात्रेय के कृपाप्रसाद से कार्तवीर्य अर्जुन के लोकोत्तर अभ्युदय की कथा विष्णुपुराण से चली आ रही है; किन्तु मार्कण्डेयपुराण में योगेश्वर दत्तात्रेय के शक्तिपात से कार्तवीर्य अर्जुन में शक्ति-योग की संक्रान्ति का जो सूक्ष्म सूत्रपात है, वह मार्कण्डेयपुराण की मौलिक देन है। अन्य पुराणों, जैसे कि मत्स्य, ब्रह्माण्ड तथा भागवत आदि में भी महर्षि दत्तात्रेय और सहस्रार्जुन की कथा आती है; किन्तु इन पुराणों ने दत्तात्रेय के अनुग्रह से कार्तवीर्य अर्जुन की शक्ति-सिद्धि पर कोई विशेष प्रकाश नहीं डाला है।

मार्कण्डेयपुराण के इस अध्याय में वर्णित शक्तिसिद्ध योगेश्वर दत्तात्रेय के अनुग्रह से कार्तवीर्य अर्जुन की शक्ति-सिद्धि तथा ऋद्धि-समृद्धि का, शक्ति-साधना के सम्प्रदाय में, इतना माहात्म्य माना गया कि कार्तवीर्य अर्जुन की भी अर्चा-पूजा प्रारम्भ हो गयी और उससे संबद्ध मन्त्र-यन्त्र-ध्यानादि की परम्परा का प्रवर्तन हो गया। यह बात ईसा की सोलहवीं सदी में आचार्य महीधरभट्ट द्वारा विरचित 'मन्त्रमहोदधि' के कार्तवीर्यार्जुनपूजा-प्रकरण से स्पष्ट प्रभावित है, जिसमें धनादि लाभ तथा नष्टधनप्राप्ति के निमित्त २० अक्षरों के निम्नलिखित कार्तवीर्यार्जुन-मन्त्र के जप का विधान किया गया है—

'ॐ फ्रों क्रीं क्लीं भ्रूं आं ह्रीं क्रों श्रीं हुं फट् कार्तवीर्यार्जुनाय नमः' ।

उपर्युक्त कार्तवीर्यार्जुन-मन्त्र में मार्कण्डेयपुराणान्तर्गत देवीमहात्म्य (दुर्गासप्तशती) में वर्णित महासरस्वती, महालक्ष्मी तथा महाकाली के बीजाक्षर भी सम्मिलित हैं, जिससे यह कल्पना साधार बन जाती है कि कार्तवीर्यार्जुनपूजन शक्ति-साधना अथवा भगवान् विष्णु की योगमाया-महामाया की शरणागति-साधना का एक प्रकार-विशेष है, जिसमें भारत के आध्यात्मिक धर्म और दर्शन में मार्कण्डेयपुराण का पूर्ण नहीं तो आंशिक योगदान अवश्य झलकता है ।

॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के 'दत्तात्रेयीय प्रकरण' से सम्बद्ध
१९वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी अनुवाद समाप्त ॥

✽

## विंशोऽध्यायः

जड उवाच—

प्राग्बभूव महावीर्य्यः शत्रुजिन्नाम पार्थिवः ।<br>
तुतोष यस्य यज्ञेषु सोमावाप्त्या पुरन्दरः ॥१॥<br>
तस्यात्मजो महावीर्य्यो बभूवारिविदारणः ।<br>
बुद्धि-विक्रम-लावण्यैर्गुरुशक्राश्विभिः समः ॥२॥<br>
स समानवयो-बुद्धि-सत्त्व-विक्रम-चेष्टितैः ।<br>
नृपपुत्रो नृपसुतैर्नित्यमास्ते समावृतः ॥३॥<br>
कदाचिच्छास्त्रसम्भार-विवेककृतनिश्चयः ।<br>
कदाचित् काव्यसंलाप-गीत-नाटकसम्भवैः ॥४॥<br>
तथैवाक्षविनोदैश्च शस्त्रास्त्रविनयेषु च ।<br>
योग्यानि युद्धनागाश्व-स्यन्दनाभ्यासतत्परः ॥५॥<br>
रेमे नरेन्द्रपुत्रोऽसौ नरेन्द्रतनयैः सह ।<br>
यथैव हि दिवा तद्वद्रात्रावपि मुदा युतः ॥६॥

---

जड ने कहा—

पहले कभी शत्रुजित् नाम के एक राजा थे, जो बड़े पराक्रमी थे और जिनके द्वारा अनुष्ठित यज्ञ-यागों में सोमरस की प्राप्ति से पुरन्दर इन्द्र प्रसन्न हुआ करते थे ॥१॥

इनका एक पुत्र था जो महावीर्यशाली, शत्रुसंहारक तथा बुद्धिविक्रम और सौन्दर्य में बृहस्पति, इन्द्र और अश्विनीकुमारों के समकक्ष था ॥ २ ॥

वह राजकुमार अपने समान आयु-बुद्धि-सत्त्व-पराक्रम तथा चरित्रवाले अन्य राजकुमारों से निरन्तर घिरा रहता था ॥ ३ ॥

कभी वह अपने विवेक से शास्त्र-जन्य ज्ञान के विनिश्चय में समय बिताता था, कभी काव्य-पाठ, सुहृत्संलाप, संगीत-श्रवण तथा नाट्य-दर्शन में आनन्दमग्न रहता था, कभी द्यूत विनोद और अस्त्र-शस्त्र के समीचीन अभ्यास में लग जाता था और कभी मल्लयुद्ध तथा हाथी-घोड़े और रथ के संचालन के अभ्यास में लीन हो जाया करता था। इस प्रकार वह राजकुमार अपने मित्र राजकुमारों के साथ, जैसे दिन में वैसे ही रात में, अत्यन्त प्रसन्नतापूर्वक रमण करता रहता था ॥ ४-६ ॥

तेषां तु क्रीडतां तत्र द्विज-भूप-विशां सुताः ।
समानवयसः प्रीत्या रन्तुमायान्त्यनेकशः ॥७॥

कस्यचित्त्वथ कालस्य नागलोकान्महीतलम् ।
कुमारावागतौ नागौ पुत्रावश्वतरस्य तु ॥८॥

ब्रह्मरूपप्रतिच्छन्नौ तरुणौ प्रियदर्शनौ ।
तौ तैर्नृपसुतैः सार्द्धं तथैवान्यैर्द्विजन्मभिः ॥९॥

विनोदैर्विविधैस्तत्र तस्थतुः प्रीतिसंयुतौ ।
सर्वे च ते नृपसुतास्ते च ब्रह्मविशां सुताः ॥१०॥

नागराजात्मजौ तौ च स्नानसंवाहनादिकम् ।
वस्त्रगन्धानुसंयुक्तां चक्रुर्भागभुजिक्रियाम् ॥११॥

अहन्यहन्यनुप्राप्ते तौ च नागकुमारकौ ।
आजग्मतुर्मुदा युक्तौ प्रीत्या सूनोर्महीपतेः ॥१२॥

स च ताभ्यां नृपसुतः परं निर्वाणमाप्तवान् ।
विनोदैर्विविधैर्हास्य-संलापादिभिरेव च ॥१३॥

---

जब ये सब राजकुमार क्रीडा विनोद में लगा करते थे, तब उनके समवयस्क अनेक ब्राह्मण-क्षत्रिय-वैश्यों के पुत्र उनके साथ क्रीडाविनोद का आनन्द लेने आ पहुँचते थे ॥ ७ ॥

एक समय ऐसा हुआ कि नागराज अश्वतर के दो पुत्र नागलोक से भूलोक में आये ॥ ८ ॥

ये दोनों ब्राह्मण के छद्मरूप में थे, नवयुवक थे, और देखने में बड़े सुन्दर थे। ये भी बड़े प्रेमपूर्वक राजकुमारों और ब्राह्मणों तथा वैश्यों के पुत्रों के साथ उस राजकुमार के संग नाना प्रकार के मनोरंजनों में भाग लेने आने लगे। ये नागकुमार भी उन सब के साथ स्नान, अङ्गमर्दन, वस्त्रपरिधान, गंधानुलेपन, परस्पर मिलकर खान-पान आदि क्रियाओं में आनन्द लेने लगे ॥ ९-११ ॥

उस राजकुमार के प्रति प्रेमभाव में विभोर हुए ये दोनों नागकुमार प्रतिदिन बड़ी प्रसन्नता से भूलोक में पहुँचने लगे ॥ १२ ॥

वह राजकुमार भी इन नागकुमारों के साथ भाँति-भाँति के मनोविनोदों, हास-परिहास और आलाप-संलापों में अत्यधिक आनन्द का अनुभव करने लगा ॥ १३ ॥

विना ताभ्यां न बुभुजे न सस्नौ न पपौ मधु ।
न रराम न जग्राह शास्त्राण्यात्मगुणर्द्धये ।।१४।

रसातले च तौ रात्रिं विना तेन महात्मना ।
निश्वासपरमौ नीत्वा जग्मतुस्तं दिने दिने ।।१५।

मर्त्यलोके परा प्रीतिर्भवतोः केन पुत्रकौ ।
सहेति पप्रच्छ पिता तावुभौ नागदारकौ ।।१६।

दृष्टयोरत्र पाताले बहूनि दिवसानि मे ।
दिवा रजन्यामेवोभौ पश्यामि प्रियदर्शनौ ।।१७।

जड उवाच—

इति पित्रा स्वयं पृष्टौ प्रणिपत्य कृताञ्जली ।
प्रत्यूचतुर्महाभागावुरगाधिपतेः सुतौ ।।१८।

पुत्रावूचतुः—

पुत्रः शत्रुजितस्तात नाम्ना ख्यात ऋतध्वजः ।
रूपवानार्ज्जवोपेतः शूरो मानी प्रियंवदः ।।१९।

---

उन नागकुमारों के विना वह राजकुमार न भोजन करता था, न स्नान करता था, न मद्यपान करता था, न विहार करता था और न अपनी आत्मगुण-समृद्धि के लिये शास्त्राध्ययन में प्रवृत्त होता था ।। १४ ।।

रात में जब वे दोनों नागकुमार नागलोक में चले जाते थे, तब उस महापुरुष राजकुमार के विना बड़े व्याकुल हो जाया करते थे और प्रतिदिन दिन निकलते ही उसके पास पहुँच जाते थे ।। १५ ।।

एक बार इन नागकुमारों से उनके पिता ने पूछा कि मर्त्यलोक में ऐसा कौन है, जिसके साथ तुम दोनों का इतना प्रगाढ़ प्रेम-व्यवहार है ।। १६ ।।

तुम दोनों प्रियदर्शी पुत्रों को दिन में नागलोक में देखे बहुत दिन बीत गये। तुम दोनों केवल रात में ही मेरी आंखों के सामने पड़ते हो ।। १७ ।।

**जड ने आगे कहा—**

जब पिता ने स्वयं अपने दोनों पुत्रों से यह पूछा, तब उन दोनों भाग्यशाली नागकुमारों ने हाथ जोड़कर उन्हें प्रणाम किया और यह कहा ।। १८ ।।

**नागकुमारों ने कहा—**

पिताजी ! मर्त्यलोक में महाराज शत्रुजित् का एक पुत्र है, जो ऋतध्वज के नाम से प्रसिद्ध है। वह राजकुमार बड़ा सुन्दर-सुरूप है, स्वभाव से बड़ा सरल है, शूर-वीर है, स्वाभिमानी है और साथ ही साथ बड़ा मधुरभाषी है। किसी के द्वारा बिना कुछ

अनापृष्टकथो वाग्मी विद्वान् मैत्रो गुणाकरः ।
मान्यमानयिता धीमान् ह्रीमान् विनयभूषणः ॥२०॥

तस्योपचारसम्प्रीति-सम्भोगापहृतं मनः ।
नागलोके भुवर्लोके न रतिं विन्दते पितः ॥२१॥

तद्वियोगेन नस्तात ! न पातालञ्च शीतलम् ।
परितापाय तत्सङ्गादाह्लादाय रविर्दिवा ॥२२॥

पितोवाच—

पुत्रः पुण्यवतो धन्यः स यस्यैवं भवद्विधैः ।
परोक्षस्यापि गुणिभिः क्रियते गुणकीर्तनम् ॥२३॥

सन्ति शास्त्रविदोऽशीलाः सन्ति मूर्खाः सुशीलिनः ।
शास्त्रशीले समं मन्ये पुत्रौ धन्यतरन्तु तम् ॥२४॥

यस्य मित्रगुणान् मित्राण्यमित्राश्च पराक्रमम् ।
कथयन्ति सदा सत्सु पुत्रवांस्तेन वै पिता ॥२५॥

---

पूछे वह कुछ नहीं बोलता; किन्तु बड़ा वाग्मी है, विद्वान् है, मित्रता निभानेवाला है, गुणों की खान है, पूज्यजनों का सम्मान-कर्ता है, बुद्धिमान् है, लज्जाशील है और विनम्रता से विभूषित है। हम दोनों का मन उसी की सेवा-शुश्रूषा, उसी के साथ स्नेह-सद्भाव और उसी के साथ सुखभोग में रम गया है और इसीलिए हमारा मन न तो कहीं नागलोक में लगता है और न कहीं वायुलोक में ही लगता है। वस्तुतः उसके वियोग में यह शीतल नाग-लोक हम दोनों को आनन्द की ऊष्मा से तृप्त नहीं करता; किन्तु जब हम दोनों मर्त्यलोक में उसके संग होते हैं, तो दिन में हमें सूर्य की ऊष्मा का बड़ा आनन्द मिलता है॥ १९-२२ ॥

**नागराज बोले—**

किसी पुण्यात्मा पिता का वह पुत्र धन्य है, जिसका गुणकीर्तन तुम दोनों सरीखे गुणवान् भी करते हैं और वह भी तब जब वह तुम दोनों के समक्ष नहीं है॥ २३ ॥

वैसे तो बहुत लोग शास्त्रवेत्ता हैं; किन्तु वे शीलसम्पन्न नहीं होते, इसी प्रकार बहुत लोग शील-सम्पन्न हैं, किन्तु वे शास्त्रज्ञ नहीं; अपितु मूर्ख होते हैं। मेरे पुत्रों ! मैं तो उसी को धन्य मानता हूँ, जो शास्त्रज्ञ है और साथ ही साथ शील-सम्पन्न भी है॥ २४॥

पिता को वस्तुतः उसी पुत्र पर गर्व होता है, जिसके मित्र उसकी मैत्री का गुण-कीर्तन करते हैं और जिसके शत्रु उसके बल-वीर्य की प्रशंसा करते हैं॥ २५ ॥

तस्योपकारिणः कच्चिद् भवद्भ्यामभिवाञ्छितम् ।
किञ्चिन्निष्पादितं वत्सौ परितोषाय चेतसः ॥२६॥

स धन्यो जीवितं तस्य तस्य जन्म सुजन्मनः ।
यस्यार्थिनो न विमुखा मित्रार्थो न च दुर्बलः ॥२७॥

मद्गृहे यत् सुवर्णादि रत्नं वाहनमासनम् ।
यच्चान्यत् प्रीतये तस्य तद्देयमविशङ्कया ॥२८॥

धिक् तस्य जीवितं पुंसो मित्राणामुपकारिणाम् ।
प्रतिरूपमकुर्वन् यो जीवामीत्यवगच्छति ॥२९॥

उपकारं सुहृद्वर्गे योऽपकारञ्च शत्रुषु ।
नृमेघो वर्षति प्राज्ञास्तस्येच्छन्ति सदोन्नतिम् ॥३०॥

पुत्रावूचतुः—

किं तस्य कृतकृत्यस्य कर्त्तुं शक्येत केनचित् ।
यस्य सर्वार्थिनो गेहे सर्वकामैः सदार्च्चिताः ॥३१॥

---

तुम दोनों यह बताओ कि तुमने अपने उस उपकारी मित्र को प्रसन्न करने के लिए उसके मनोनुकूल कुछ किया है या नहीं? ॥ २६ ॥

वह वस्तुतः धन्य है, उसी का जीवन जीवन है और उसी का जन्म लेना सफल है, जिससे याचक विमुख नहीं होते और जो मित्रों के उपकार में असामर्थ्य नहीं दिखाता ॥ २७ ॥

इसलिये मेरे घर में जो भी स्वर्णादि, रत्नादि, वाहन-आसनादि और जो कुछ भी है, जिससे वह प्रसन्न हो सके, वह निःशङ्क होकर (विना मुझसे पूछे) उसे दे दो ॥ २८ ॥

उस व्यक्ति के जीवन को धिक्कार है, जो अपने उपकारी मित्रों का प्रत्युपकार न करे और तब भी यह सोचे कि वह जीवित है ॥ २९ ॥

उस पुरुषरूपी मेघ की, जो सुहृद्वर्ग पर उपकार और शत्रुवर्ग पर अपकार की वर्षा करता है, बुद्धिमान् लोग सदा अभ्युदय कामना करते हैं ॥ ३० ॥

**नागकुमारों ने कहा—**

वह राजकुमार तो ऐसा है? जिसकी समस्त कामनाएँ पूरी हो चुकी हैं, उसका भला कोई क्या उपकार कर सकता है? वह तो अपने राजभवन पर आये सभी याचक-जनों की अभिलाषाएँ बड़े सम्मान-सत्कार के साथ सदा पूर्ण किया करता है ॥ ३१ ॥

यानि रत्नानि तद्गेहे पाताले तानि नः कुतः ।
वाहनासनयानानि भूषणान्यम्बराणि च ॥३२॥

विज्ञानं तत्र यच्चास्ति तदन्यत्र न विद्यते ।
प्राज्ञानामप्यसौ तात सर्वसन्देहहृत्तमः ॥३३॥

एकं तस्यास्ति कर्त्तव्यमसाध्यं तच्च नौ मतम् ।
हिरण्यगर्भ-गोविन्द-शर्वादीनीश्वराद्दृते ॥३४॥

पितोवाच—

तथापि श्रोतुमिच्छामि तस्य यत् कार्य्यमुत्तमम् ।
असाध्यमथवा साध्यं किं वासाध्यं विपश्चिताम् ॥३५॥

देवत्वममरेशत्वं तत्पूज्यत्वञ्च मानवाः ।
प्रयान्ति वाञ्छितं वान्यद् दृढं ये व्यवसायिनः ॥३६॥

नाविज्ञातं न चागम्यं नाप्राप्यं दिवि चेह वा ।
उद्यतानां मनुष्याणां यतचित्तेन्द्रियात्मनाम् ॥३७॥

---

उसके पास जो रत्न, वाहन, आसन, यान, आभूषण और वस्त्र आदि हैं, वे हम-लोगों के इस नागलोक में कहाँ ? ॥ ३२ ॥

उसमें जो विज्ञान है, वह और किसी में नहीं। पिताजी ! वह तो बड़े-बड़े बुद्धिमान् लोगों के भी समस्त सन्देहों के निराकरण करने में अद्वितीय है ॥ ३३ ॥

उसका कार्य है जो हम दोनों की दृष्टि में ब्रह्मा, विष्णु और शिव के अतिरिक्त और किसी से साध्य नहीं है ॥ ३४ ॥

**नागराज बोले—**

तब भी, उसका कौन सा ऐसा बड़ा कार्य है, जो असाध्य हो, मुझसे कहो, मैं सुनना चाहता हूँ; क्योंकि सच तो यह है कि बुद्धिमान् व्यक्ति के लिये कोई भी कार्य असाध्य नहीं है ॥ ३५ ॥

जो लोग, वस्तुतः दृढ़ अध्यवसायवाले होते हैं, वे क्या देव-पद, क्या देवेन्द्र-पद और क्या देव और देवेन्द्र के द्वारा भी पूज्यपद—सब पद, यदि वे चाहें तो, अवश्य प्राप्त कर लेते हैं ॥ ३६ ॥

उद्यमी मनुष्यों के लिये, जो संयतचित्त, संयतेन्द्रिय और संयतात्मा होते हैं, स्वर्ग में या पाताल में कोई ऐसा विषय नहीं जो अविज्ञात हो, कोई ऐसा स्थान नहीं जो अगम्य हो और कोई ऐसा पदार्थ नहीं जो अप्राप्य हो ॥ ३७ ॥

योजनानां सहस्राणि व्रजन् याति पिपीलिकः ।
अगच्छन् वैनतेयोऽपि पादमेकं न गच्छति ॥३८॥

क्व भूतलं क्व च ध्रौव्यं स्थानं यत् प्राप्तवान् ध्रुवः ।
उत्तानपादनृपतेः पुत्रः सन् भूमिगोचरः ॥३९॥

तत् कथ्यतां महाभाग कार्य्यवान् येन पुत्रकौ ।
स भूपालसुतः साधुर्येनानृण्यं भवेत वाम् ॥४०॥

पुत्रावूचतुः—

तेनाख्यातमिदं तात पूर्ववृतं महात्मना ।
कौमारके यथा तस्य वृतं सद्वृत्तशालिनः ॥४१॥

तन्तु शत्रुजितं तात पूर्वं कश्चिद्द्विजोत्तमः ।
गालवोऽभ्यागमद्धीमान् गृहीत्वा तुरगोत्तमम् ॥४२॥

प्रत्युवाच च राजानं समुपेत्याश्रमं मम ।
कोऽपि दैत्याधमो राजन् विध्वंसयति पापकृत् ॥४३॥

---

चींटियाँ चलते-चलते सहस्रों योजन चली जाती हैं; किन्तु गरुड भी, यदि वह न चले, तो एक कदम भी नहीं चल सकता ॥ ३८ ॥

कहाँ भूतल और कहाँ ध्रुवपद ! किन्तु महाराज उत्तानपाद के पुत्र ध्रुव ने जो भूतल पर ही भ्रमण कर सकता था, अपने अध्यवसाय के बल से ध्रुवपद भी प्राप्त कर लिया था ॥ ३९ ॥

इसलिए मेरे पुत्रो ! मुझे बताओ कि उस महात्मा राजकुमार का क्या कार्य है, जिसके सम्पादन करने से तुम दोनों उसके ऋण से उऋण हो जावोगे ॥ ४० ॥

नागकुमारों ने कहा—

पिताजी ! उस राजकुमार ने अपना पूर्ववृत्तान्त बताया था, जिसमें उस सदाचार-सम्पन्न महापुरुष की कुमारावस्था में जो घटना घटी थी, उसका निर्देश था ॥ ४१ ॥

पिताजी ! उस राजकुमार ने बताया था कि उसके पिता महाराज शत्रुजित् के पास पहले कभी एक बड़े बुद्धिमान् गालव नामके द्विजश्रेष्ठ एक अश्वरत्न को लेकर पहुँचे और महाराज से यह कहा कि एक महानीच पापी दैत्य उनके आश्रम पर आया करता है और आश्रम का विध्वंस कर देता है। विना किसी कारण के वह दैत्याधम

तत्तद्रूपं समास्थाय सिंहेभ-वनचारिणाम् ।
अन्येषाञ्चाल्पकायानामहर्निशमकारणात् ॥४४।

समाधिध्यानयुक्तस्य मौनव्रतरतस्य च ।
तथा करोति विघ्नानि यथा चलति मे मनः ॥४५।

दग्धुं कोपाग्निना सद्यः समर्थस्त्वं वयं न तु ।
दुःखार्जितस्य तपसो व्ययमिच्छामि पार्थिव ॥४६।

एकदा तु मया राजन्नतिनिर्विण्णचेतसा ।
तत् क्लेशितेन निश्वासो निरीक्ष्यासुरमुज्झितः ॥४७।

ततोऽम्बरतलात् सद्यः पतितोऽयं तुरङ्गमः ।
वाक् चाशरीरिणी प्राह नरनाथ शृणुष्व ताम् ॥४८।

अश्रान्तः सकलं भूमेर्वलयं तुरगोत्तमः ।
समर्थः क्रान्तुमर्केण तवायं प्रतिपादितः ॥४९।

---

रात-दिन सिंह-हाथी, वन्य पशु; महाकाय तथा अल्पकाय पशुओं का रूप धारण करके आता है और उनकी समाधि में जब वे ध्यान-मग्न रहते हैं और मौनव्रत में लीन रहते हैं, ऐसे विघ्न डालता है, जिनसे उनका मन व्यग्र हो जाता है। उस दुष्ट को अपनी क्रोधाग्नि से भस्मीभूत बना देने में, महाराज! आप समर्थ हैं, मैं नहीं, क्योंकि मैं (क्रोधाविष्ट होकर) बड़े दुःख से अर्जित अपने तप का नाश करना नहीं चाहता। एक बार की बात है महाराज! कि उसके दुष्कृत्य से दुःखित होकर, अत्यन्त निर्विण्ण हृदय मैंने उसे देखा और मेरी आह निकल पड़ी। मेरी आह के निकलते ही, अकस्मात्, एक घोड़ा आकाश से भूतल पर आ गिरा और एक आकाशवाणी हुई, किसे आपको सुनाता हूँ ॥ ४२-४८ ॥

(वह आकाशवाणी यह थी कि) यह अश्वरत्न आपके लिये दिया गया है, जो कि बिना थकावट के सूर्य के साथ समस्त भूवलय का अतिक्रमण करने में समर्थ है। आकाश या पाताल या समुद्र कहीं भी जाने में इसकी चाल में कोई विघ्न-बाधा नहीं पड़ सकती। यदि यह दस दिशाओं में जाय या पहाड़ों पर जाय, कहीं भी इसका

पातालाम्बरतोयेषु न चास्य विहता गतिः ।
समस्तदिक्षु व्रजतो न भङ्गः पर्वतेष्वपि ॥५०॥

यतो भूवलयं सर्वमश्रान्तोऽयं चरिष्यति ।
अतः कुवलयो नाम्ना ख्यातिं लोके प्रयास्यति ॥५१॥

क्लिश्यत्यहर्निशं पापो यश्च त्वां दानवाधमः ।
तमप्येनं समारुह्य द्विजश्रेष्ठ हनिष्यति ॥५२॥

शत्रुजिन्नाम भूपालस्तस्य पुत्र ऋतध्वजः ।
प्राप्यैतदश्वरत्नञ्च ख्यातिमेतेन यास्यति ॥५३॥

सोऽहं त्वां समनुप्राप्तस्तपसो विघ्नकारिणम् ।
तं निवारय भूपाल भागभाङ्नृपतिर्यतः ॥५४॥

तदेतदश्वरत्नं ते मया भूप निवेदितम् ।
पुत्रमाज्ञापय तथा यथा धर्मो न लुप्यते ॥५५॥

---

गति-भङ्ग नहीं हो सकता । संसार में यह अश्वरत्न 'कुवलय' नाम से विख्यात होगा; क्योंकि विना थकावट के, यह समस्त भूवलय में विचरण करेगा । रात-दिन, यह नीच पापी दैत्य जो मुझ तपस्वी को कष्ट दिया करता है, उसे भी मैं इस पर सवार होकर मार सकता हूँ । साथ ही साथ उस आकाशवाणी ने यह भी बताया कि शत्रुजित् नाम के राजा का ऋतध्वज नाम का जो पुत्र है वह इस अश्वरत्न को पाकर, सर्वत्र इसके कारण कुवलयाश्व नाम से विख्यात हो जायगा । इसलिए महाराज ! मैं आपके समक्ष इस निवेदन के साथ उपस्थित हुआ हूँ कि आप मेरे तपश्चरण में विघ्न डालने वाले उस दैत्याधम का दमन करें; क्योंकि राजा भी तपस्वियों के तप के भाग का भागी होता है । इसलिये यह अश्वरत्न मैं आपको सर्मपित करता हूँ और आपसे निवेदन करता हूँ कि आप अपने पुत्र को उस दैत्य के दमन की आज्ञा दें, जिसमें धर्म

स तस्य वचनाद्राजा तं वै पुत्रमृतध्वजम् ।
तमश्वरत्नमारोप्य कृतकौतुकमङ्गलम् ॥५६॥

अप्रेषयत धर्मात्मा गालवेन समं तदा ।
स्वमाश्रमपदं सोऽपि तमादाय ययौ मुनिः ॥५७॥

॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे पिता-पुत्रसंवादे 'कुवलयाश्वीयो' नाम विंशोऽध्यायः ॥

---

का नाश न हो। उस ब्राह्मणोत्तम गालव की ये बातें सुनकर धर्मात्मा महाराज शत्रुजित् ने राजकुमार ऋतध्वज को उस अश्व-रत्न पर बैठाया और उसके प्रस्थान मङ्गल की क्रियाओं का अनुष्ठान करके गालव के साथ ही उसे भेज दिया। वह गालव मुनि भी उसे अपने साथ लेकर अपने आश्रम पर चले गये ॥ ४९-५७ ॥

*

## पर्यालोचन

(क) बीसवें अध्याय में ऋतध्वज (कुवलयाश्व) का ही वृत्त वर्णित है, जिसका उपक्रम १९वें अध्याय में हो चुका है। इस अध्याय के निम्नलिखित कतिपय श्लोक (३-७) उद्धरणीय हैं, जिनमें ऋतध्वज के चरित्र का काव्यात्मक चित्रण है—

स समानवयोबुद्धिसत्त्वविक्रमचेष्टितैः।
नृपपुत्रो नृपसुतैर्नित्यमास्ते समावृतः॥
कदाचिच्छास्त्रसंभारविवेककृतनिश्चयः।
कदाचित् काव्यसंलापगीतनाटकसंभवैः॥
तथैवाक्षविनोदैश्च शस्त्रास्त्रविनयेषु च।
योग्यानि युद्धनागाश्वस्यन्दनाभ्यासतत्परः॥
रेमे नरेन्द्रपुत्रोऽसौ नरेन्द्रतनयैः सह।
यथैव हि दिवा तद्वद्रात्रावपि मुदायुतः॥

इन उपर्युक्त श्लोकों पर महाकवि बाणभट्ट की कादम्बरी के उपक्रम में चित्रित शूद्रक के व्यक्तित्व की विशेषताओं के चित्रण की छाप पड़ी दिखायी देती है, जिससे ऐसा प्रतीत होता है, मानो मार्कण्डेयपुराण के रचयिता ने कादम्बरी का रसपान किया है, जिसके प्रभाव में उसने राजकुमार ऋतध्वज का भावचित्र खींचा है। मार्कण्डेयपुराण के ऊपर उद्धृत श्लोकों पर दृष्टिपात करने के साथ ही साथ कादम्बरी की निम्नलिखित पंक्तियों पर दृष्टिपात कीजिये—

समानवयो विद्यालङ्कारैरनेकमूर्धाभिषिक्तपार्थिवकुलोद्गतैरखिलकलाकलापालोचनकठोरमतिभिरतिप्रगल्भैः कालविद्भिः प्रभावानुरक्तहृदयैरग्राम्योपहासकुशलैरिङ्गिताकारवेदिभिः काव्यनाटकाख्यानकाख्यायिकालेख्यव्याख्यानादिक्रियानिपुणैः ............ आत्मनः प्रतिबिम्बैरिव राजपुत्रैः सह रममाणः (शूद्रक) प्रथमे वयसि सुखमतिचिरमुवास।,

'स कदाचित् अनवरतदोलायमानरत्नवलयो घर्घरिकास्फालनप्रकम्पझणझणायमानमणिकर्णपुरः स्वयमारब्धमृदङ्गवाद्यः सङ्गीतकप्रसङ्गेन, कदाचिदविरलविमुक्तशरासारशून्यीकृतकाननो मृगया व्यापारेण, कदाचिदाबद्धविदग्धमण्डलः काव्यप्रबन्धरचनेन, कदाचिच्छास्त्रालापेन, कदाचिदाख्यानकाख्यायिकेतिहासपुराणाकर्णनेन, कदाचिदालेख्यविनोदेन, कदाचिद्वीणया, कदाचिद्दर्शनागतमुनिजनचरणशुश्रूषया............ वनिता-संभोगसुखपराङ्मुखः सुहृत्परिवृतो दिवसमनैषीत्।,

(ख) २१वें अध्याय में शत्रुजित् के पुत्र राजकुमार ऋतध्वज को 'कुवलयाश्व' कहा गया है। पुराणकार इस बीसवें अध्याय में एक अश्व का वर्णन करता है, जिसका नाम 'कुवलय' है; क्योंकि वह अश्व मन के वेग की भाँति वेगवाला है और विना थकावट के समस्त भूमण्डल की परिक्रमा करने में समर्थ है। इस अश्व के आरोही और स्वामी होने के कारण राजकुमार ऋतध्वज 'कुवलयाश्व' के नाम से प्रसिद्धि पाता है। पुराणकार श्रोता के मन में उत्तरोत्तर जिज्ञासा के उत्तेजन और उसके प्रशमन की दृष्टि से कथा-क्रम को गतिशील बनाने में कुशल प्रतीत होता है।

**॥ श्रीमार्कण्डेयपुराण के 'कुवलयाश्वीय' नामक २०वें अध्याय का सपर्यालोचन हिन्दी-अनुवाद समाप्त ॥**

*

## एकविंशोऽध्यायः

पितोवाच—

गालवेन समं गत्वा नृपपुत्रेण तेन यत्।
कृतं तत् कथ्यतां पुत्रौ विचित्रा युवयोः कथा ॥१॥

पुत्रावूचतुः—

स गालवाश्रमे रम्ये तिष्ठन् भूपालनन्दनः।
सर्वविघ्नोपशमनं चकार ब्रह्मवादिनाम् ॥२॥
वीरं कुवलयाश्वं तं वसन्तं गालवाश्रमे।
मदावलेपोपहतो नाजानाद्दानवाधमः ॥३॥
ततस्तं गालवं विप्रं सन्ध्योपासनतत्परम्।
शौकरं रूपमास्थाय प्रधर्षयितुमागतम् ॥४॥
मुनिशिष्यैरथोत्क्रुष्टे शीघ्रमारुह्य तं हयम्।
अन्वधावद्वराहं तं नृपपुत्रः शरासनी ॥५॥

---

**नागराज ने कहा—**

मेरे बच्चो ! जब वह राजकुमार ( ऋतध्वज ) गालव मुनि के साथ उनके आश्रम पर गया, तब उसने वहाँ जो कुछ किया, उसके विषय में मुझे बताओ। तुम लोगों ने उसकी जो कहानी कही है, वह बड़ी विचित्र है (जिसके कारण उसे सुनने में मेरी उत्सुकता है) ॥ १ ॥

**नागकुमारों की उक्ति—**

पिताजी ! वह राजकुमार जब गालव मुनि के सुरम्य आश्रम में ठहरा, तब उसने वहां निवास करनेवाले ब्रह्मवेदी मुनिगण की सभो विघ्न-बाधाओं का प्रशमन कर दिया ॥ २ ॥

गालव मुनि के आश्रम में ही वह वीर राजकुमार कुवलयाश्व (ऋतध्वज) रह रहा है—यह बात उस नीच दानव को, जो अपने बल-वीर्य के अभिमान में चूर,था, पता नहीं चल पायी और उसने, गालव मुनि को सन्ध्या-वन्दन में लगे देखकर शूकर का रूप धारण किया और उन्हें डराना-धमकाना प्रारम्भ किया। यह सब काण्ड देखते ही गालव मुनि के शिष्यगण ने हो-हल्ला मचाया, जिसे सुनकर वह राजकुमार अपने

आजघान च बाणेन चन्द्रार्द्धाकारवर्चसा ।
आकृष्य बलवच्चापं चारुचित्रोपशोभितम् ॥६।

नाराचाभिहतः शीघ्रमात्मत्राणपरो मृगः ।
गिरिपादपसम्बाधां सोऽन्वक्रामन्महाटवीम् ॥७।

तमन्वधावद्वेगेन तुरगोऽसौ मनोजवः ।
चोदितो राजपुत्रेण पितुरादेशकारिणा ॥८।

अतिक्रम्याथ वेगेन योजनानि सहस्रशः ।
धरण्यां विवृते गर्त्ते निपपात लघुक्रमः ॥९।

तस्यानन्तरमेवाशु सोऽप्यश्वी नृपतेः सुतः ।
निपपात महागर्त्ते तिमिरौघसमावृते ॥१०।

ततो नादृश्यत मृगः स तस्मिन् राजसूनुना ।
प्रकाशश्च स पातालमपश्यत् तत्र नापि तम् ॥११।

ततोऽपश्यत् स सौवर्ण-प्रासादशतसंकुलम् ।
पुरन्दरपुरप्रख्यं पुरं प्राकारशोभितम् ॥१२।

---

कुवलय नामक अश्व पर चढ़ गया और धनुष-बाण लेकर शूकररूपधारी उस दानव का पीछा करने लगा। पूरी शक्ति लगाकर उसने सुन्दर-सुन्दर चित्रों से चित्रित अपने धनुष की प्रत्यञ्चा खींची और अर्द्धचन्द्राकार बाण चला कर उसे मारा। बाण के प्रहार से आहत वह शूकर-दानव अपने प्राण बचाने के लिये पहाड़ों और पेड़ों के कारण दुर्गम एक महावन में घुस गया। मन के वेग सदृश वेगवाला राजकुमार ऋतध्वज का कुवलय नामक अश्व बड़े वेग से उसके पीछे दौड़ पड़ा; क्योंकि पिता की आज्ञा का पालक वह राजकुमार उसे द्रुतवेग से दौड़ने को विवश कर रहा था। वेग से भागता वह शूकर-दानव भी सहस्रों योजनों की दूरी बड़ी द्रुतगति से पार कर चुका था; किन्तु रास्ते में ही, धरती फट जाने से जो गड्ढा बन गया था, उसी में वह जा गिरा। गड्ढे में उसके गिरने के बाद ही अश्वारूढ़ वह राजकुमार भी अविलम्ब घोर अन्धकार से घिरे उस गहरे गड्ढे में गिर पड़ा॥ ३-१०॥

उस गड्ढे में राजकुमार को शूकर दिखायी नहीं पड़ा। उसके बदले उस राजकुमार ने पाताल का प्रत्यक्ष दर्शन किया; किन्तु वहाँ भी उस शूकर को नहीं देखा॥ ११॥

वहाँ उसने स्वर्णमय सैकड़ो राजभवनों से सुशोभित, देवराज इन्द्र की राजधानी अमरावती की भाँति दिव्य प्राकार से परिवेष्टित, राजनगर का दर्शन किया। वह उस

तत् प्रविश्य स नापश्यत् तत्र कश्चिन्नरं पुरे ।
भ्रमता च ततो दृष्टा तत्र योषित् त्वरान्विता ॥१३।

सा पृष्टा तेन तन्वङ्गी प्रस्थिता केन कस्य वा ।
नोवाच किञ्चित् प्रासादमारुरोह च भामिनी ॥१४।

सोऽप्यश्वमेकतो बद्ध्वा तामेवानुससार वै ।
विस्मयोत्फुल्लनयनो निःशङ्को नृपतेः सुतः ॥१५।

ततोऽपश्यत् सुविस्तीर्णे पर्य्यङ्के सर्वकाञ्चने ।
निषण्णां कन्यकामेकां कामयुक्तां रतीमिव ॥१६।

विस्पष्टेन्दुमुखीं सुभ्रूं पीनश्रोणिपयोधराम् ।
बिम्बाधरोष्ठीं तन्वङ्गीं नीलोत्पलविलोचनाम् ॥१७।

रक्ततुङ्गनखीं श्यामां मृद्वीं ताम्रकराङ्घ्रिकाम् ।
करभोरुं सुदशनां नीलसूक्ष्मस्थिरालकाम् ॥१८।

तां दृष्ट्वा चारुसर्वाङ्गीमनङ्गाङ्गलतामिव ।
सोऽमन्यत् पार्थिवसुतस्तां रसातलदेवताम् ॥१९।

---

राजपुर में प्रविष्ट हुआ, किन्तु वहाँ उसने किसी मनुष्य को नहीं देखा। इधर-उधर भ्रमण करते, उसे शीघ्रता से कहीं जाती एक नारी मूर्ति दिखायी पड़ी। उसने उस तरुणी से पूछा कि वह कौन है, किसकी है और किसकी आज्ञा से आ-जा रही है? किन्तु वह तरुणी कुछ न बोली और राजप्रासाद की सीढ़ियों पर चढ़ गयी। राजकुमार भी अपना घोड़ा एक ओर बांध कर विस्मय से विस्फारित नेत्रों से इधर-उधर देखते निःशङ्क उस तरुणी के पीछे-पीछे चल पड़ा। उसके बाद उसे एक बहुत बड़े स्वर्णनिर्मित पर्यङ्क पर आसीन एक कन्या दिखायी पड़ी, जो ऐसी लगती थी, मानों कामदेव के ध्यान में लीन साक्षात् रति हो। उस कन्या का मुख चन्द्रकमल सा चमक रहा था, उसकी भ्रुकुटी बड़ी सुन्दर थी, उसके जघन और स्तनमण्डल परिपुष्ट थे; उसके ओंठ बिम्ब फल की भाँति लाल थे, उसकी देहयष्टि बड़ी मनोहर थी, उसकी आँखें नीलकमल की भाँति खिली थीं, उसकी अंगुलियों के नख उन्नत और रक्ताभ थे, वह सोलह वर्षकी प्रतीत होती थी, वह बड़ी कोमलाङ्गी थी, उसके हाथ और पैर ताम्रवर्ण के थे, उसके उरुस्तम्भ हस्तिशावक के उरुस्तम्भ सरीखे सुडौल थे और उसके केशपाश नीले, कोमल और संवारे हुए थे। कामदेव की अर्द्धाङ्गिनी रति की भाँति सर्वाङ्ग सुन्दरी उस कन्या को देखकर राजकुमार को ऐसा प्रतीत हुआ, मानों वह साक्षात् पाताललोक की देवी हो॥ १२-१९॥

सा च दृष्ट्वैव तं बाला नीलकुञ्चितमूर्द्धजम् ।
पीनोरुस्कन्धबाहुं तममंस्त मदनं शुभा ॥२०॥

उत्तस्थौ च महाभागा चित्तक्षोभमवाप्य सा ।
लज्जाविस्मयदैन्यानां सद्यस्तन्वी वशं गता ॥२१॥

कोऽयं देवो नु यक्षो वा गन्धर्वो वोरगोऽपि वा ।
विद्याधरो वा सम्प्राप्तः कृतपुण्यरतिर्नरः ॥२२॥

एवं विचिन्त्य बहुधा निश्वस्य च महीतले ।
उपविश्य ततो भेजे सा मूर्च्छां मदिरेक्षणा ॥२३॥

सोऽपि कामशराघातमवाप्य नृपतेः सुतः ।
तां समाश्वासयामास न भेतव्यमिति ब्रुवन् ॥२४॥

सा च स्त्री या तदा दृष्टा पूर्वं तेन महात्मना ।
तालवृन्तमुपादाय पर्य्यवीजयदाकुला ॥२५॥

समाश्वास्य तदा पृष्टा तेन सम्मोहकारणम् ।
किञ्चिल्लज्जान्विता बाला तस्याः सख्युर्न्यवेदयत् ॥२६॥

---

उस कल्याणी बाला ने नीले घुंघराले केशोंवाले और मांसल, जांघो, कन्धों और बाहों से बलिष्ठ उस राजकुमार को देखा और देखते ही उसे साक्षात् कामदेव मान लिया ॥ २० ॥

उसके बाद उस भाग्यवती तरुणी का चित्त क्षुब्ध हो गया और एक साथ ही वह लज्जा, विस्मय और दैन्य के भावों के वशंवद हो गयी। उसके मन में संदेह उत्पन्न हो गया कि वह (राजकुमार) कोई देव है या यक्ष है; कोई गन्धर्व है या नागकुमार है, कोई विद्याधर है अथवा कोई पुण्यात्मा महापुरुष है। वह मदिरेक्षणा कुमारी बार-बार यह सब सोचने लगी और आह भर कर नीचे भूमि पर बैठ गयी और अन्ततः मूर्च्छित हो गयी ॥ २१-२३ ॥

इधर राजकुमार भी कामबाण से विद्ध हो गया और 'घबराओ नहीं, डरो नहीं' कह-कहकर उसे आश्वस्त करने में लग गया ॥ २४ ॥

वह नारीमूर्ति, जिसे उस महापुरुष राजकुमार ने पहले देखा था, वहां आ पहुँची और बड़ी व्याकुल होकर (उसकी मूर्च्छा दूर करने के लिए) पंखा झलने लगी। उसे सान्त्वना देने के बाद राजकुमार ने उसकी मूर्च्छा का कारण पूछा। इस पर वह बाला कुछ लज्जित हो गयी और अपनी सखी से उसने सब कुछ बता दिया। उसकी

सा चास्मै कथयामास नृपपुत्राय विस्तरात् ।
मोहस्य कारणं सर्वं तद्दर्शनसमुद्भवम् ।
यथा तया समाख्यातं तद्वृत्तान्तश्च भामिनी ।।२७।

स्त्र्युवाच—

विश्वावसुरिति ख्यातो दिवि गन्धर्वराट् प्रभो ।
तस्येयमात्मजा सुभ्रूर्नाम्ना ख्याता मदालसा ।।२८।
वज्रकेतोः सुतश्चोग्रो दानवोऽरिविदारणः ।
पातालकेतुर्विख्यातः पातालान्तरसंश्रयः ।।२९।
तेनेयमुद्यानगता कृत्वा मायां तमोमयीम् ।
अपहृत्य मया हीना बाला नीता दुरात्मना ।।३०।
आगामिन्यां त्रयोदश्यामुद्वक्ष्यति किलासुरः ।
स तु नार्हति चार्वङ्गीं शूद्रो वेदश्रुतीमिव ।।३१।
अतीते च दिने बालामात्मव्यापादनोद्यताम् ।
सुरभिः प्राह नायं त्वां प्राप्स्यते दानवाधमः ।।३२।

---

सखी ने राजकुमार को विस्तारपूर्वक बता दिया कि वह उसी (राजकुमार) के दर्शन-मात्र से (प्रभावित होकर) मूर्च्छित हो गयी थी और साथ ही साथ उसने उसका अन्य समस्त वृत्तान्त भी बता दिया ।। २५-२७ ।।

नारीमूर्ति की उक्ति—

राजकुमार ! यह सुन्दरी, द्युलोक में विश्वावसु नाम के जो गन्धर्वराज हैं, उनकी पुत्री है और इसका नाम मदालसा है, जिस नाम से यह सर्वत्र विख्यात है ।। २८ ।।

पातालकेतु नाम का एक प्रसिद्ध दानव है, जो वज्रकेतु का पुत्र है और पाताल लोक के भीतर रहता है। वह बड़े उग्रस्वभाव का है और अपने शत्रुओं का संहारक है। एक बार जब यह गन्धर्व राजकुमारी अपने उद्यान में विहार करने गयी थी, तब उस दुष्ट दानव ने अपनी माया से सर्वत्र घोर अन्धकार फैला दिया और उसका उस समय अपहरण कर लिया, जब मैं उसके पास नहीं थी। वह नीच असुर आगामी त्रयोदशी के दिन इस गन्धर्व राजकुमारी से अपना विवाह रचा रहा है। किन्तु वह इस सर्वाङ्गसुन्दरी गन्धर्व राजकन्या को अपनी पत्नी के रूप में पाने का उसी भाँति अधिकारी नहीं है, जिस भाँति शूद्र वेद-श्रुति का अधिकारी नहीं होता। पिछले दिन की ही बात है कि यह बाला आत्महत्या पर उतारू हो गयी थी ; किन्तु अकस्मात् कामधेनु वहाँ आयी और उसने कहा कि वह महानीच दानव

मर्त्यलोकमनुप्राप्तं य एनं छेत्स्यते शरैः ।
स ते भर्त्ता महाभागे अचिरेण भविष्यति ।।३३।

अहं चास्याः सखी नाम्ना कुण्डलेति मनस्विनी ।
सुता विन्ध्यवतः पत्नी वीरपुष्करमालिनः ।।३४।

हते भर्त्तरि शुम्भेन तीर्थात् तीर्थमनुव्रता ।
चरामि दिव्यया गत्या परलोकार्थमुद्यता ।।३५।

पातालकेतुर्दुष्टात्मा वाराहं वपुरास्थितः ।
केनापि विद्धो बाणेन मुनीनां त्राणकारणात् ।।३६।

तच्चाहं तत्त्वतोऽन्विष्य त्वरिता समुपागता ।
सत्यमेव स केनापि ताडितो दानवाधमः ।।३७।

इयञ्च मूर्च्छामगमत् कारणं यत् शृणुष्व तत् ।
त्वयि प्रीतिमती बाला दर्शनादेव मानद ।।३८।

---

उसे नहीं पा सकता। वह समय बहुत दूर नहीं, जब, अरी भाग्यमती! तेरा पति वह व्यक्ति होगा, जो मर्त्यलोक में विजय कामना से पहुँचे उस दुष्ट दानव को बाणों की मार से मार डालेगा ॥ २९-३३ ॥

जहाँ तक मेरा प्रश्न है, मैं मनस्विनी इसकी सखी हूँ, मेरा नाम कुण्डला है, मैं विन्ध्यवान् की पुत्री और वीर पुष्कर माली की पत्नी हूँ ॥ ३४ ॥

जब से शुम्भ ने मेरे पति को मार दिया, तब से मैं पातिव्रत का पालन करती एक तीर्थ से दूसरे तीर्थ में दिव्यगति से विचरण कर रही हूँ और परलोक-प्राप्ति के लिये उद्यत हो रही हूँ। मुनिजन की रक्षा के लिये, किसी ने, उस दुष्टात्मा शूकररूपधारी पातालकेतु को बाणों से विद्ध कर दिया है—इस बात की सत्यता का अन्वेषण करके मैं त्वरितगति से यहाँ आयी हूँ। वह महानीच दानव, वस्तुतः, किसी द्वारा मार दिया गया है। यह गन्धर्वबाला जिस कारण से मूर्च्छित हुई है, वह भी सुन लो। वस्तुतः वह तुम्हारे दर्शन के बाद से ही तुम्हारे प्रति प्रेमविह्वल हो गयी है; क्योंकि तुमने भी उसे अपना प्रेम-सम्मान दिया है ॥ ३५-३८ ॥

देवपुत्रोपमे चारु-वाक्यादिगुणशालिनि ।
भार्य्या चान्यस्य विहिता येन विद्धः स दानवः ।।३९।

एतस्मात् कारणान्मोहं महान्तमियमागता ।
यावज्जीवं च तन्वङ्गी दुःखमेवोपभोक्ष्यते ।।४०।

त्वय्यस्या हृदयं रागि भर्त्ता चान्यो भविष्यति ।
यावज्जीवमतो दुःखं सुरभ्या नान्यथा वचः ।।४१।

अहं त्वस्याः प्रभो प्रीत्या दुःखितात्र समागता ।
यतो विशेषो नैवास्ति स्वसखी-निजदेहयोः ।।४२।

यद्येषाभिमतं वीरं पतिमाप्नोति शोभना ।
ततस्तपस्त्वहं कुर्य्यां निर्व्यलीकेन चेतसा ।।४३।

त्वन्तु को वा किमर्थं वा सम्प्राप्तोऽत्र महामते ।
देवो दैत्यो नु गन्धर्वः पन्नगः किन्नरोऽपि वा ।।४४।

न ह्यत्र मानुषगतिर्न चेदृङ्मानुषं वपुः ।
तत्त्वमाख्याहि कथितं यथैवावितथं मया ।।४५।

---

तुम्हारे प्रति उसका प्रेम स्वाभाविक है; क्योंकि तुम देवकुमार सरीखे हो और तुम्हारी बातों में मधुरता और सरसता की सभी विशेषताएँ हैं, जिसने उस दानव को बाणविद्ध किया है। यह गन्धर्वबाला उसकी पत्नी होगी, इस कारण से यह घोर मूर्च्छा में पड़ गयी है और ऐसा लगता है कि जीवन भर यह सुकुमारी बाला दुःख ही भोगती रहेगी। इसका हृदय तुम में अनुरक्त है और इसके भाग्य में कोई दूसरा पति लिखा है। इसलिए आजीवन इसे दुःख ही भोगना पड़ेगा; क्योंकि कामधेनु ने जो कहा है, वह असत्य नहीं हो सकता। राजकुमार ! मैं अपनी इस सखी को बहुत मानती हूँ और इसके दुःख में दुःखित होकर यहाँ आयी हूँ; क्योंकि अपनी सखी और अपने में मुझे कोई भेद नहीं प्रतीत होता। यदि यह सौभाग्यवती अपने अभीष्ट वीर पति को पा लेती है, तो मैं निश्चिन्त होकर तपश्चर्या में लग जाऊँगी ॥ ३९-४३ ॥

तुम महाबुद्धिमान् कौन हो और यहाँ किसलिए आये हो ? क्या तुम देव हो, दैत्य हो, गन्धर्व हो, नाग हो अथवा किन्नर हो ? कौन हो तुम ? क्यों कि यहाँ मनुष्य का आना असंभव है और जैसा तुम्हारा शरीर है, वैसा मनुष्य का शरीर नहीं होता। इसलिए तुम सच-सच बता दो जैसे कि मैंने तुमसे सारी बातें सच-सच बता दी हैं ॥ ४४-४५ ॥

कुवलयाश्व उवाच—

यन्मां पृच्छसि धर्मज्ञे कस्त्वं किं वा समागतः ।
तच्छृणुष्वामलप्रज्ञे कथयाम्यादितस्तव ।।४६।

राज्ञः शत्रुजितः पुत्रः पित्रा सम्प्रेषितः शुभे ।
मुनिरक्षणमुद्दिश्य गालवाश्रममागतः ।।४७।

कुर्वतो मम रक्षाञ्च मुनीनां धर्मचारिणाम् ।
विघ्नार्थमागतः कोऽपि शौकरं रूपमास्थितः ।।४८।

मया स विद्धो बाणेन चन्द्रार्द्धाकारवर्च्चसा ।
अपक्रान्तोऽतिवेगेन तमस्म्यनुगतो हयी ।।४९।

पपात सहसा गर्त्ते सक्रीडोऽश्वश्च मामकः ।
सोऽहमश्वं समारूढस्तमस्येकः परिभ्रमन् ।।५०।

प्रकाशमासादितवान् दृष्टा च भवती मया ।
पृष्टया च न मे किंचिद्भवत्या दत्तमुत्तरम् ।।५१।

त्वाञ्चैवानुप्रविष्टोऽहमिमं प्रासादमुत्तमम् ।
इत्येतत् कथितं सत्यं न देवोऽहं न दानवः ।।५२।

---

कुवलयाश्व ने कहा—

हे धर्मज्ञ देवि ! तुमने मुझसे जो यह पूछा है कि मैं कौन हूँ और क्यों कर यहाँ आया हूँ ? तो सुनो, मैं तुम्हारी जैसी निर्मल हृदय देवी से सब कुछ आरम्भ से ही बता रहा हूँ ।। ४६ ।।

मैं महाराज शत्रुजित् का पुत्र हूँ। मेरे पिताजी ने मुनिजन के परित्राण के लिये मुझे भेजा था और इसीलिए मैं गालव मुनि के आश्रम पर गया था। धर्मानुष्ठान में लीन मुनिजन की रक्षा में जब मैं लगा था, तब कोई शूकररूपधारी दानव मुनियों की तपस्या में विघ्न डालने आ पहुँचा। जब मैंने अपने अर्द्धचन्द्राकार बाण से उसे बींध दिया, तब वह द्रुतवेग से भाग गया और मैं भी अपने अश्व पर आरूढ़ होकर उसके पीछे दौड़ पड़ा। वह शूकर और मेरा अश्व दोनों अकस्मात् एक गहरे गड्ढे में गिर गये। उसके बाद अश्व पर ही आरूढ़ मैं अकेले घोर अन्धकार में इधर-उधर भटकने लगा और अकस्मात् मुझे प्रकाश दिखायी दिया और मैंने उस प्रकाश में तुम्हें देखा। तुम्हारे ही पीछे-पीछे मैं इस भव्य राजप्रासाद के भीतर आ पहुँचा। मैंने जो कुछ यह सब कहा है, सच कहा है। मैं न देव हूँ और न दानव हूँ। मैं नाग नहीं

न पन्नगो न गन्धर्वः किन्नरो वा शुचिस्मिते ।
समस्ता पूज्यपक्षा वै देवाद्या मम कुण्डले ।
मनुष्योऽस्मि विशङ्का ते न कर्तव्यात्र कर्हिचित् ॥५३॥

पुत्रावूचतुः—

ततः प्रहृष्टा सा कन्या सखीवदनमुत्तमम् ।
लज्जाजडं वीक्षमाणा किञ्चिन्नोवाच भामिनी ॥५४॥

सा सखी पुनरप्येनां प्रहृष्टा प्रत्युवाच ह ।
यथावत् कथितं तेन सुरभ्या वचनानुगे ॥५५॥

कुण्डलोवाच—

वीर सत्यमसन्दिग्धं भवताभिहितं वचः ।
नान्यत्र हृदयन्त्वस्या दृष्ट्वा स्थैर्य्यं प्रयास्यति ॥५६॥

चन्द्रमेवाधिका कान्तिः समुपैति रविं प्रभा ।
भूतिर्धन्यं धृतिर्धीरं क्षान्तिरभ्येति चोत्तमम् ॥५७॥

त्वयैव विद्धोऽसन्दिग्धं स पापो दानवाधमः ।
सुरभिः सा गवां माता कथं मिथ्या वदिष्यति ॥५८॥

---

और न मैं गन्धर्व हूँ। अरी पवित्र हास्यवाली देवी ! मैं किन्नर भी नहीं हूँ। कुण्डला देवी ! देव-दानवादि मेरे लिये पूज्यपक्ष में आते हैं; क्योंकि मैं मनुष्य हूँ। तुम्हें मेरे मनुष्य होने में कोई शङ्का नहीं करनी चाहिए ॥ ४७-५३ ॥

**नागकुमारों ने आगे की कथा कही—**

यह सब सुनकर वह सुन्दरी गन्धर्व राजकुमारी मन ही मन प्रसन्न हुई; किन्तु लज्जा के कारण निर्भाव सी बनी दृष्टि से अपनी सखी के सुन्दर मुख की ओर देखने लगी और उससे कुछ बोली नहीं। उसकी वह सखी (कुण्डला) भी बड़ी प्रसन्न हो गयी और उसने उस गन्धर्व राजकन्या से कहा कि राजकुमार ने जो कुछ कहा है, सच कहा है। तुझे तो केवल कामधेनु के वचनानुसार काम करना है ॥ ५४-५५ ॥

**कुण्डला ने राजकुमार कुवलयाश्व से कहा—**

राजकुमार ! तुम वीर हो और तुमने जो कुछ कहा है, उसमें कोई सन्देह नहीं। किन्तु मेरी सखी इस गन्धर्व राजकुमारी का हृदय, तुम्हारे दर्शन के बाद, अन्य किसी पुरुष में स्थिररूप से प्रेमासक्त नहीं हो सकेगा। देखो, चाँदनी चन्द्रमा के समीप ही जाती है, प्रभा सूर्य के समीप ही रहती है, लक्ष्मी भाग्यशाली के ही पास जाती है, धृति धीर-वीर पुरुष के साथ ही रहती है और क्षमा महापुरुष की ही संगिनी होती है। यह निःसंदिग्ध है कि उस पापी महानीच दानव को तुमने बाणविद्ध

तद्धन्येयं सभाग्या च त्वत्सम्बन्धं समेत्य वै।
कुरुष्व वीर यत् कार्य्यं विधिनैव समाहितम् ॥५९।

पुत्रावूचतुः—

परवानहमित्याह राजपुत्रः सतां पितुः।
सा च तं चिन्तयामास तुम्बुरुं तत्कुले गुरुम् ॥६०।
स चापि तत्क्षणात् प्राप्तः प्रगृहीतसमित्कुशः।
मदालसायाः सम्प्रीत्या कुण्डलागौरवेण च ॥६१।
प्रज्वाल्य पावकं हुत्वा मन्त्रवित् कृतमङ्गलाम्।
वैवाहिकविधिं कन्यां प्रतिपाद्य यथागतम् ॥६२।
जगाम तपसे धीमान् स्वाश्रमपदं तदा।
सा चाह तां सखीं बालां कृतार्थास्मि वरानने ॥६३।
संयुक्तामभुना दृष्ट्वा त्वामहं रूपशालिनीम्।
तपस्तप्स्येऽहमतुलं निर्व्यलीकेन चेतसा ॥६४।

---

किया है; क्योंकि गोवंश की जननी सुरभि (कामधेनु) कभी मिथ्या नहीं बोल सकती। इसलिए यह गन्धर्व राजकुमारी धन्य है जो कि तुम्हारी पत्नीरूप में तुमसे संबद्ध होकर सौभाग्यवती बनेगी। अब तुम वीर हो और जैसा विधि का विधान है, वैसा ही करो॥ ५६-५९॥

नागकुमारों ने कहा—

राजकुमार कुवलयाश्व ने कुण्डला से कहा कि वह अपने पिता का वशंवद है और उनकी आज्ञा के बिना विवाह नहीं कर सकता। यह सुनकर कुण्डला ने गन्धर्वराज के कुलगुरु तुम्वुरु ऋषि का ध्यान किया॥ ६०॥

उसके ध्यान करते ही, तुम्वुरु ऋषि मदालसा के प्रति स्नेह और कुण्डला के प्रति आदर के भाव से विवश होकर, अविलम्ब समिधा और कुशा लिये वहाँ उपस्थित हो गये। मन्त्रवेत्ता तुम्वुरु ऋषि ने अग्नि प्रज्वलित की, उसमें आहुति दी, विवाह मङ्गल से गन्धर्व राजकुमारी का मङ्गल किया और वैवाहिक विधान सम्पन्न कर दिया। उसके बाद महाबुद्धिमान् वे ऋषि तपश्चर्या में लीन होने के लिये अपने आश्रम पर चले गये, जहाँ से वहाँ आये थे। जब वे चले गये तब कुण्डला अपनी सखी उस गन्धर्वराजकन्या से बोली—'अरी सुन्दरी! अब मैं कृतार्थ हो गयी'। मैंने रूप-शोभा से समृद्ध तुझे तेरे योग्य पति इस राजकुमार से विवाह-बन्धन में बंधा देख लिया।

तीर्थाम्बुधूतपापा च भवित्री नेदृशी यथा ।
तच्चाह राजपुत्रं सा प्रश्रयावनता तदा ।
गन्तुकामा निजसखी-स्नेहविक्लवभाषिणी ॥६५।

कुण्डलोवाच—

पुंभिरप्यमितप्रज्ञ नोपदेशो भवद्विधे ।
दातव्यः किमुत स्त्रीभिरतो नोपदिशामि ते ॥६६।

किन्त्वस्यास्तनुमध्यायाः स्नेहाकृष्टेन चेतसा ।
त्वया विश्रम्भिता चास्मि स्मारयाम्यरिसूदन ॥६७।

भर्तव्या रक्षितव्या च भार्य्या हि पतिना सदा ।
धर्मार्थकामसंसिद्ध्यै भार्य्या भर्तृसहायिनी ॥६८।

यदा भार्य्या च भर्त्ता च परस्परवशानुगौ ।
तदा धर्मार्थकामानां त्रयाणामपि सङ्गतम् ॥६९।

कथं भार्य्यामृते धर्ममर्थं वा पुरुषः प्रभो ।
प्राप्नोति काममथवा तस्यां त्रितयमाहितम् ॥७०।

---

अब मैं निश्चिन्त मन से अपनी अनुपम तपस्या में लग जाऊँगी । पवित्र तीर्थों के जल से अपने समस्त पापों का प्रक्षालन कर दूँगी, जिसमें पुनः अपनी ऐसी दुर्दशा न देखनी पड़े । उसके बाद वह वहाँ से चलने को उद्यत हुई और अपनी सखी के स्नेहवश भावविह्वलता से बोलती बड़ी विनम्रता से उसने उस राजकुमार से कहा ॥ ६१-६५ ॥

**कुण्डला की उक्ति—**

राजकुमार ! तुम जैसे महाबुद्धिमान् को जब कोई पुरुष भी आदेश-उपदेश नहीं दे सकता, तब स्त्री क्या आदेश-उपदेश देगी । इसलिए मैं तुम्हें कोई उपदेश नहीं दूँगी ॥ ६६ ॥

किन्तु, जैसा कि मेरा चित्त अपनी इस सुन्दरी सखी में स्नेहवश लगा हुआ है और जैसा कि तुमसे मैं पूर्णरूप से विश्वस्त हूँ, मैं तुम सरीखे शत्रु विजयी राजकुमार को केवल स्मरण दिलाऊँगी ॥ ६७ ॥

मैं तुम्हें यह स्मरण दिलाऊँगी कि पति का कर्तव्य अपनी पत्नी का भरण-पोषण और संरक्षण है; क्योंकि धर्म-अर्थ तथा कामरूप पुरुषार्थ की सिद्धि में केवल पत्नी ही ऐसी होती है, जो पति का सदा साथ देती है । जब पत्नी और पति परस्पर प्रेमवश साथ-साथ रहते हैं, तब धर्म-अर्थ और काम—तीनों परस्पर साथ-साथ रहा करते हैं । राजकुमार ! कौन ऐसा पुरुष है, जो पत्नी के विना धर्म, अर्थ और कामरूप पुरुषार्थों को प्राप्त कर सकता है ? वस्तुतः ये तीनों पुरुषार्थ पत्नी में ही सन्निहित हैं ।

तथैव भर्त्तारमृते भार्य्या धर्मादिसाधने ।
न समर्था त्रिवर्गोऽयं दाम्पत्यं समुपाश्रितः ।।७१।
देवता-पितृ-भृत्यानामतिथीनाञ्च पूजनम् ।
न पुंभिः शक्यते कर्त्तुमृते भार्य्यां नृपात्मज ।।७२।
प्राप्तोऽपि चार्थो मनुजैरानीतोऽपि निजं गृहम् ।
क्षयमेति विना भार्य्यां कुभार्य्यासंश्रयेऽपि वा ।।७३।
कामस्तु तस्य नैवास्ति प्रत्यक्षेणोपलक्ष्यते ।
दम्पत्योः सहधर्मेण त्रयीधर्ममवाप्नुयात् ।।७४।
पितॄन् पुत्रैस्तथैवान्न-साधनैरतिथीन् नरः ।
पूजाभिरमरांस्तद्वत् साध्वीं भार्य्यां नरोऽवति ।।७५।
स्त्रियाश्चापि विना भर्त्रा धर्मकामार्थसन्ततिः ।
नैव तस्मात् त्रिवर्गोऽयं दाम्पत्यमधिगच्छति ।।७६।
एतन्मयोक्तं युवयोर्गच्छामि च यथेप्सितम् ।
वर्द्ध त्वमनया सार्द्धं धन-पुत्र-सुखायुषा ।।७७।

---

इसी प्रकार पति के बिना धर्म-अर्थ और काम के पुरुषार्थों की प्राप्ति में अकेली पत्नी समर्थ नहीं होती; क्योंकि धर्म, अर्थ और कामरूप त्रिवर्ग दाम्पत्य के ही आश्रित रहा करते हैं। राजकुमार! देवपूजन, पितृतर्पण, भृत्यभरण तथा अतिथिपूजन के कार्य पत्नी के बिना अकेले पति नहीं कर सकता। पुरुष को यदि अर्थ प्राप्त भी हो जाय और उसे वह अपने घर में भी ले आवे, तब भी, बिना पत्नी के वह सब नष्ट हो जाता है और यदि पत्नी सुशील नहीं हुई तब तो सब अर्जित धन नष्ट है ही। यह तो प्रत्यक्ष ही है कि बिना पत्नी के पुरुष को काम-पुरुषार्थ की सिद्धि नहीं होती। पति और पत्नी परस्पर दाम्पत्य धर्म का पालन करते हुए ही धर्मादि त्रिवर्ग की सिद्धि कर सकते हैं। जैसे पुरुष पुत्रोत्पादन द्वारा पितृगण को, अन्नादि साधन द्वारा अतिथिजन को और पूजन-अर्चन के द्वारा देवगण को संतृप्त करते हैं, वैसे ही पतिधर्म के पालन द्वारा अपनी साध्वी पत्नी की सुरक्षा और संतुष्टि भी करते हैं। इसी प्रकार पति के बिना नारी भी धर्म-अर्थ और कामरूप पुरुषार्थ की प्राप्ति में असमर्थ रहती है। इससे यही निष्कर्ष निकलता है कि धर्मादित्रिवर्ग की सिद्धि दाम्पत्य पर ही निर्भर है ॥ ६८-७६ ॥

मैंने तुम दोनों से यह सब कुछ कह दिया। अब मैं अपनी इच्छा के अनुसार तपश्चरण के लिये जा रही हूँ। राजकुमार! मैं तुम्हें आशीर्वाद देती हूँ कि अपनी इस पत्नी के साथ तुम धन, पुत्र, सुख और पुरुषायुष में उत्तरोत्तर उन्नति करते रहो ॥ ७७ ॥

